ओइम् आयुर्यज्ञेन कल्पताम्

# यज्ञ प्रसाद अर्थात् यज्ञ का महत्व

ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी के योग मुद्रा में दिए प्रवचनों के आधार पर



प्रकाशक :
**वैदिक अनुसन्धान समिति (पंजी०)**
साईट १/३१४, विकास पुरी, नई दिल्ली-११००१८
दूरभाष : ५५१६७०३

ओ३म् आयुर्यज्ञेन कल्पताम्



# यज्ञ प्रसाद

अर्थात्

# यज्ञ का महत्व

ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी के प्रवचनों द्वारा

द्वितीय संस्करण दिसम्बर 1990 — 2000

सम्पादक : आचार्य लक्ष्मी नारायण जी चतुर्वेद, एम० ए०
साहित्याचार्य, विद्याभास्कर, आयुर्वेद भास्कर

प्रकाशक :

**वैदिक अनुसन्धान समिति (पंजी०)**

साईट १/३१४, विकासपुरी, नई दिल्ली-११००१८

दूरभाष : ५५६६७०३ मूल्य : बारह रुपए

# ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी की लघु जीवनी

ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी महाराज पुनर्जन्म के साक्षात् प्रमाण हैं। इनका जन्म १९४१ में जिला गाजियाबाद (उत्तर प्रदेश) में मुराद नगर के समीप खुर्रमपुर सलेमाबाद नाम के ग्राम में हुआ। आर्थिक समस्या के कारण परिवार इनकी शिक्षा का कोई प्रबन्ध नहीं कर सका और बचपन से ही इन्हें शारीरिक श्रम से जीविका उपार्जन में लगा दिया। आत्मा में संचित पूर्व जन्म के संस्कारिक ज्ञान के कारण ब्र० जी बचपन से प्रवचन करने लगे। सीधे लेटने के कुछ देर बाद ही समाधि में चले जाते, हाथ छाती के ऊपर जुड़ जाते, गर्दन दायें-बायें हिलने लगती और प्रवचन शुरू हो जाता। परिवार ने इसे मानसिक विकार समझकर प्राचीन तरीकों से उपचार भी करवाया। पन्द्रह वर्ष की आयु में ब्र० जी ने घर त्याग दिया। घूमते-घूमते बरनावा पहुंचे। जहां के लोगों ने इनके प्रवचन बड़ी श्रद्धा से सुने।

अथाह ज्ञान के भण्डार, आध्यात्मिक जगत की महान विभूति, जन्म जन्मान्तरों के शृंगी ऋषि की आत्मा ब्र० कृष्णदत्त जी महाराज इस अज्ञानता के युग में वैदिक संस्कृति का पुनः उत्थान करने में लगे हुए हैं। भारतवर्ष के विभिन्न भागों में प्रति वर्ष सैकड़ों यज्ञ करवाते हैं। इनके योग की अनूठी क्रिया है। इसे योग में पारंगत व्यक्ति ही समझ सकता है। साधारण व्यक्ति के लिए यह एक अचम्भा है। ब्रह्मचारी जी योग मुद्रा में अपने सूक्ष्म शरीर को स्थूल शरीर से पृथक् कर लेते हैं। जब सूक्ष्म शरीर का पृथक्करण होता है तो स्थूल शरीर समाधि अवस्था में चला जाता है। ऐसी स्थिति में दोनों शरीरों के मध्य सदा सम्बन्ध बना रहता है परन्तु प्राणों के संघात के कारण गर्दन शीघ्रता से दाएं-बाएं हिलती रहती है। यह अपने सूक्ष्म शरीर को अन्तरिक्ष स्थित सूक्ष्म शरीर धारी आत्माओं के मध्य ले जाते हैं और विभिन्न विषयों पर सारगर्भित वैदिक प्रवचन करते हैं। इन्होंने अपने प्रवचनों में अनेक अलंकारिक गुत्थियों एवं ऐतिहासिक तथ्यों की वास्तविक व्याख्या भी की है।

योगमुद्रा में पूज्य ब्रह्मचारी जी का स्थूल शरीर यन्त्र का कार्य करता है। अतः इनके लाखों वर्षों पूर्व के शिष्य ऋषि महानन्दजी (सूक्ष्म शरीर धारी) भी इनके स्थूल शरीर द्वारा कभी-कभी अन्तरिक्ष से सभी युगों का आंखों देखा हाल वर्णन करते हैं।

वैदिक अनुसंधान समिति (रजि०) नई दिल्ली-१८



श्रीमती दुर्गा देवी धर्म पत्नी स्व0 ला0 सिरीराम
रामा मण्डी भटिंडा

# धन्यवाद एवं शुभशंसा

श्रीमती दुर्गा देवी जो रामा मंडी (भटिंडा, पंजाब) निवासी स्वर्गीय लाला सिरीराम बंसल जी की धर्म पत्नी हैं। आप बहुत धार्मिक विचारों और सरल प्रवृत्ति की हैं और भारतवर्ष के लगभग सारे तीर्थ स्थान कर आई हैं। लाला सिरीराम जी किरयाना मर्चैन्ट थे और इनका अच्छा कारोबार था। बड़े धार्मिक विचारों के थे और परमात्मा में पूर्ण विश्वास रखते थे। इनके चार सन्तान, तीन सुपुत्र, तथा एक सुपुत्री जिसका संस्कार फरीदकोट (पंजाब) के एक उच्च घराने में हुआ है। दो सुपुत्र श्री प्रेम कुमार बंसल, श्री कृष्ण कुमार बंसल, चार्टर्ड अकाऊंटेन्ट हैं और सबसे बीच वाले श्री राजेन्द्र कुमार बंसल व्यापार करते हैं। ये सब ब्रह्मचारी जी महाराज के अगाध श्रद्धालु हैं और सबसे बड़े वाले तो ब्रह्मचारी द्वारा स्वस्ती यज्ञ भी करवा चुके हैं और इनके प्रवचनों की पुस्तकें भी पढ़ते रहते हैं। ये सब परिवार ईश्वर में अटूट श्रद्धा रखते हैं।

पाठक समुदाय की बढ़ती रुचि को देखते हुए श्रीमती दुर्गा देवी जी ने यज्ञ महत्व पुस्तक के दूसरे संस्करण की एक हजार प्रतियां छपवाने के लिए पूर्ण प्रकाशन सहायता प्रदान की है। समिति इनका हार्दिक धन्यवाद करती है और परम पिता परमात्मा से प्रार्थना करती है कि इन परिवारों का स्वास्थ्य सदा बना रहे और वेद प्रचार एवं प्रसार में इसी प्रकार इनका सहयोग प्राप्त होता रहे। समिति इनके लिए दैविक और भौतिक सुख प्राप्ति की मंगल कामना भी करती है।

रामसूर्ति शर्मा, प्रकाशन मंत्री<br>
वैदिक अनुसंधान समिति (रजि०) नई दिल्ली-१८

॥ ओ३म् ॥

# भूमिका

पाठक वृन्द !

आपके हाथों में यह "यज्ञ प्रसाद" अर्थात् यज्ञ का महत्व नामक पुस्तक इस बरनावा के यज्ञ की पूर्णाहुति के अवसर पर समर्पित की जा रही है। आप भली प्रकार जानते हैं श्री ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी महाराज एक यज्ञ पुरुष के रूप में हमारे मध्य विद्यमान हैं। यज्ञ में उनकी महान् आस्था है। इस पुस्तक में यज्ञ के महत्व के विषय में ब्रह्मचारी जी महाराज ने जो समय-समय पर अनेक प्रवचन दिये हैं तथा जो अनेक पुस्तकों में छप चुके थे उन्हीं का संग्रह एक स्थान पर आचार्य श्री पण्डित लक्ष्मी नारायण जी चतुर्वेद ने किया है। समिति उनका हृदय से धन्यवाद और आभार प्रकट करती है। वैदिक अनुसंधान समिति की ओर से अब तक २५ पुष्पों में श्री ब्र० कृष्णदत्त जी महाराज के लगभग २०० प्रवचन छप चुके हैं। जिनमें मानव जीवन के कल्याणार्थ कोई ऐसा विषय अछूता नहीं रहा जिसकी आवश्यकता हो। इन प्रवचनों में, धार्मिक मान्यतायें, राजनीति, ऐतिहासिक दृष्टिकोण, गृहस्थ जीवन, वैदिक सिद्धान्त, आत्म परमात्म विवेचन, सामाजिक परम्परायें, योग तथा आध्यात्मिक, वैज्ञानिक उपलब्धियां एवं आलंकारिक दृष्टिकोण सामान्य जीवन क्रम सब पर ही आपने अपने प्रवचनों में विचार प्रकट किये हैं।

वैदिक अनुसंधान समिति ने अपनी बैठक में निश्चय किया कि २५ पुस्तकों तथा अन्य बिना छपे प्रवचनों को विषयानुसार लेकर केवल पांच पुस्तकें तैयार की जायें। जिनमें सब ही उपयोगी साहित्य व प्रवचन आ जायें।

यह यज्ञ का महत्व पहला पुष्प है जो कि आपके समक्ष है। यदि पाठकों एवं ब्रह्मचारी जी के अनुयायियों को यह प्रयत्न लाभकारी लगा तो आगे अन्य विषयों को उन पुस्तकों में से एकत्रित कर दूसरा पुष्प शीघ्र ही आपकी सेवा में समर्पित किया जाएगा।

प्रभु से प्रार्थना कि वह ब्रह्मचारी जी जैसे अनमोल रत्न को हमारे मध्य दीर्घकाल तक रखे। जिससे उनसे नई प्रेरणा और धार्मिक चेतना प्राप्त होती रहे।

स्व० वद्य प्रकाश चन्द्र शास्त्री
प्रचार विभाग
वैदिक अनुसंधान समिति

॥ ओ३म् ॥

# शुभ सम्मतियां

ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी के सम्बन्ध में पूज्यपाद ब्रह्मर्षि योगेश्वरानन्द जी महाराज, (भूतपूर्व बाल ब्रह्मचारी श्री व्यासदेव जी) द्वारा १४-४-६२ को योग निकेतन स्वर्गाश्रम में ब्रह्मचारी जी के दो प्रवचनों के सुनने के पश्चात्

ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी से हमारी हिन्दू व आर्य जाति को बड़ा गौरव है। ऐसी महान् आत्मायें हमारे देश में इस युग में होने लगी हैं। इनके व्याख्यान विद्वतापूर्ण हैं। ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी वास्तव में वेद का सुन्दर प्रतिपादन करते हैं इनका उपक्रम उपसंहार विद्वानों की तरह होता है। अब रही योग की दृष्टि, ब्रह्मचारी जी को मेरे पास कुछ काल कुछ दिन, महीनों नहीं, रहने का अवसर मिले तो ठीक निर्णय दे सकूंगा कि योग के साथ इनका क्या सम्बन्ध है। यह किस प्रकार समाहित होकर अपने ज्ञान का प्रसार करते हैं यह हमारे जैसे योगियों के लिए बड़ा गौरव है, क्योंकि समाधि के आधार पर चित्त की एकाग्रता पर नेत्र बन्द करके यह अपने विज्ञान का प्रवचन करते हैं। यह बड़े सौभाग्य की बात है और हमारे आर्य धर्म का प्रचार, हमारी पुरानी संस्कृति का प्रचार है हमें इस बात का बड़ा गौरव है।

———

अन्तर्योगी ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी के विषय में स्वामी योगेश्वरानन्द जी महाराज की अप्रैल १९८२ में प्रवचन सुनने के पश्चात्

यह हमारा परम सौभाग्य है कि ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी जैसे योगी अब भी इस भारत की पवित्र भूमि पर विद्यमान हैं। यह प्रभु की उन पर अपार कृपा है।

एक बार ध्यानावस्था में मैंने ब्रह्मचारी जी के समान अपनी गरदन हिलाने का प्रयत्न किया। परन्तु मेरा सर चकरा गया। परन्तु ब्रह्मचारी जी की पूरे प्रवचन के समय में गरदन दाएं-बाएं हिलती रहती है और वाक्य के बोलने में कोई त्रुटि नहीं आती।

जिस प्रकार यह वेद मन्त्रों का स्वर सहित उच्चारण करते हैं वह हमें अपने

पुराने ऋषियों और वेद के ज्ञान की याद दिलाती है। इस प्रकार ब्रह्मचारी जी इस पीढ़ी को अपनी वैदिक संस्कृति का दिग्दर्शन कराते हैं। मुझे कई योगियों से मिलने का सौभाग्य प्राप्त हुआ है। मैं भी समय-समय पर ध्यानावस्था में आध्यात्मिक प्रवचन करता हूं। उस समय मुझे अपने आस-पास का कुछ ध्यान नहीं रहता परन्तु ब्रह्मचारी जी में अपने पूर्व जन्मों के आधार पर कुछ विशेषता है।

उनके प्रवचनों का विषय नित नया होता है। वह अपने विषय में इतना गहरा जाते हैं कि किसी-किसी समय तो वेदों के महान् पण्डित भी उस गहराई तक नहीं पहुंच पाते।

उनके एक प्रवचन में जो योग निकेतन में हुआ था मैंने उनके हाथ और सर को जोर से पकड कर रोकने का यत्न किया परन्तु मैं ऐसा न कर सका और उनका प्रवचन चालू रहा। जैसे कछ भी न हुआ हो।

अन्त में मैं अपने ज्ञान और अनुभव के आधार पर यह कहना चाहता हूं कि ध्यानावस्था में योगी को अपने आस-पास का कोई भास नहीं होतापरन्तु ब्रह्मचारी जी इस अवस्था में भी वैदिक ज्ञान की धारा बहाते हैं।

---

स्वामी सच्चिदानन्द सरस्वती जी महाराज
(भूतपूर्व आचार्य राजेन्द्र नाथ जी शास्त्री
दयानन्द वेद विद्यालय, नई दिल्ली-११००१६)

ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी को वर्तमान जीवन में शिक्षा न मिलने पर भी वैदिक सिद्धान्तों के संस्कारों के आधार पर सम्प्रज्ञात समाधि अवस्था में प्रवचन करते हैं।

वे व्याख्यान के आरम्भ में सहस्रों जनों की भीड़ में आस-पास के नागरिक कोलाहल की विद्यमानता में धारणा अवस्था में पहुंचने के लिए शव आसन" में लेट जाते हैं। बाह्य बाधाओं को रोकने के लिए मुख ढांक लेते हैं। यह आसन पातंजल योग की स्थिर सुखम् आसनम्, २/४६ के आधार पर लगाते हैं।

प्रत्येक विचारशील वेदज्ञ विद्वान महानुभावों से हमारी प्रार्थना है कि ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी की इस अलौकिक घटना पर गम्भीरतापूर्वक मनन करें, विचार करें और किसी निश्चित निष्कर्ष पर पहुंच कर विश्व को वैदिक पुनर्जन्म, परलोक और योग की विभूतियों कादिग्दर्शन करा दें।

डॉ० रणवीर सिंह शास्त्री, (एए० ए०, पी० एच० डी०)
विद्याभास्कर, वेद आयुर्वेद-व्याकरण, साहित्याचार्य
इन्द्र भवन, १/१३, पंचकुइयां मार्ग, आगरा

अत्यन्त सन्निकट से अध्ययन के पश्चात् मैं इस निष्कर्ष पर पहुंचा हूं कि श्री ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी अशिक्षित होते हुए भी बड़े ही तर्क पूर्ण सारगर्भित, विज्ञान सिद्धान्तों से समस्त वैदिक एवं शास्त्रीय प्रवचनों को शयनावस्था में ओजस्वी भाषा में करते हैं सारे ही प्रवचन और वेद मन्त्र एक-दूसरे से नहीं मिलते, उदाहरण अवश्य ही विभिन्न प्रवचनों में आ जाते हैं। भाषण शैली इतनी युक्ति-युक्त, संस्कृत एवं वैदिक शब्दों से अतिरंजित होती है कि व्युत्पन्न विद्वान् भी इस प्रकार के प्रवचन करने में कम समर्थ हो सकता है यद्यपि इनके पारायण के मन्त्र वर्तमान वेद संहिताओं में नहीं मिलते, परन्तु उच्चारण शैली स्वर ध्वनि आदि की समानता होने से आर्य परम्परा ज्ञात होती है किसी भी शाखा सम्प्रदाय की वैदिक संहिताओं के ये मन्त्र ऐसा ब्रह्मचारी के प्रवचन से ध्वनित होता है, प्रवचन कर्ता की वेदों, यज्ञों और वैदिक संस्कृति पर अगाध श्रद्धा एवं अक्षुण्ण विश्वास है। विश्व के समस्त विज्ञान, धर्म, संस्कृति, विद्या और विभिन्न कलाओं तथा ज्ञान का भण्डार व उद्‌गम भूमि वेद ही है इन विषयों पर प्रवचनों में पर्याप्त प्रकाश डाला गया है।

——

ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी के सम्बन्ध में सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि
सभान्तर्गत धर्मार्थ सभा के प्रधान गुरुकुल कांगड़ी के
स्नातक, विद्यावाचस्पति श्री पण्डित धर्मदेव जी
विद्यामार्तण्ड

मैंने ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी के ११ से १५ जून तक ५ प्रवचन लोधी कालोनी और विनय नगर में सुने। इनसे पूर्व भी एक प्रवचन वर्ण व्यवस्था पर विनय नगर में सुना था। इन प्रवचनों में अद्वैतवाद, मूर्तिपूजा, भूत, प्रेत, जन्म से वर्ण-व्यवस्थादि का निराकरण करते हुए वैदिक सिद्धान्तों को प्रबल समर्थन देखकर मुझे प्रसन्नता हुई।

ब्रह्मचारी कृष्णदत्त जी के उस विशेष अवस्था में दिए प्रवचनों को लोग ध्यान से और श्रद्धापूर्वक सुनते हैं। यह हर्ष की बात है, इससे वैदिक धर्म के प्रचार में सहायता मिलेगी।

मेरे विचार में यह माना नहीं जा सकता कि इनको किसी ने रटवा रखा है अथवा यह सब केवल पाखण्ड है। यद्यपि ऐसा कैसे होता है कि एक अशिक्षित प्राय: व्यक्ति ऐसे उत्तम, प्रभावशाली प्रवचन विशेष अवस्था में कर सके, यह मनोविज्ञान तथा योग दृष्टि से विचारणीय बात है, जिस पर पूर्ण अनुसंधान जारी है, तथापि उच्चारण आदि की कुछ त्रुटियों को छोड़कर यह प्रवचन मुझे अति उपयोगी प्रतीत हुए हैं, जिनसे वैदिक सिद्धान्तों की पुष्टि होती है। शेष विषयों पर अनुसन्धान उपेक्षित है।

——

आर्य जगत् में संस्कृत साहित्य के महापण्डित व्याकरण वेदान्त-साहित्य-
आयुर्वेदाचार्य डॉक्टर श्री हरिदत्त जी शास्त्री पंचदशतीर्थ
एम० ए०, पी० एच०, डी० संस्कृत विभागाध्यक्ष
डी० ए० वी० कॉलेज, कानपुर

ब्रह्मचारी कृष्णदत्तः प्राज्ञः सन्नपि प्रज्ञवत्।
यानि प्रवचनान्याख्तः तानि विस्मापकानि मे ।। १ ।।
नह्यत्र कुहना कदाचित्, न दम्भा किन्तु पूर्वजाः।
दशा विशेष संस्कारा, उद्बुध्यन्ते मतं मम् ।। २ ।।

भावार्थ—अशिक्षित होते हुए भी ब्रह्मचारी जी जो प्रवचन करते हैं वह विद्वत्तापूर्ण एवं आश्चर्यजनक है। इसमें न कोई दम्भ है और न पाखण्ड है। विशेष स्थिति पूर्व में जन्म के संस्कार जागृत हो जाते हैं ऐसी मेरी सम्मति है।

——

# आवश्यक निवेदन

प्रस्तुत पुस्तक का प्राक्कथन यज्ञ प्रसाद पुस्तिका के सम्पादक का रच-लिखित है। प्रथम खण्ड से द्वितीय खण्ड तक श्री प्रीतम चन्द विज जी द्वारा सम्पादित "आदि ऋषि ब्रह्मा के शिष्य शृंगी ऋषि की आत्मा कलियुग में" इस नाम की पुस्तक से सधन्यवाद लिया गया है।

सभी पाठकों को इससे ज्ञात हो जायेगा कि महर्षि दयानन्द की मान्यता और ऋषि स्वरूप श्री ब्रह्मचारी जी के प्रवचनों का परस्पर कितना घनिष्ठ साम्य है।

वस्तुतः पुरातन ऋषि-मुनियों की वैदिक परम्परा के परम पोषक महर्षि के वेद निर्दिष्ट सिद्धान्तों पर मानों आदि सृष्टि के ऋषि अवतीर्ण होकर अपनी निश्चयात्मक विचार चर्चा की मुद्रा लगा रहे हैं।

समस्त पुरातन लौकिक और वैदिक साहित्य अपने अतीत के इतिहास सहित आज ऐसे चौराहे पर आकर खड़ा हो गया है जहां उसकी वास्तविकता को प्रत्येक सत्यान्वेषण निर्णायक परिणाम की स्वीकृति द्वारा अनुमोदित कर सकेगा।

लक्ष्मीनारायण चतुर्वेद
स्नातक गु० म० वि० ज्वालापुर

॥ ओ३म् ॥

# प्राक्कथन

अयुर्यज्ञेन कल्पताम्

यह यज्ञ प्रसाद पुस्तिका आपके हाथों में है। यद्यपि प्रतिवर्ष चतुर्वेद-पारा-यण-यज्ञ द्वारा सभी के हृदय पात्रों में अनुष्ठान का शाकल्य पूर्ण किया जाता है ठीक उसी प्रकार जिस प्रकार यज्ञ कुण्ड में शाकल्य समर्पित किया जाता है।

फिर भी न केवल बरनावा वासियों के लिए या फिर मेरठ-मण्डल निवासियों के लिए अथवा भारतीय जनता के लिए ही यज्ञ-पुरुष श्री ब्रह्मचारी जी स्वयं प्रसाद हैं। किन्तु वह तो समस्त विश्व की विभूति रूप अमूल्य और अनिर्वचनीय प्रसाद हैं।

आज के युग का सौभाग्य है कि उसे एक ऐसा प्रसाद मिला है जो मान-वता को अभय दान देकर दानवता के चंगुल से छुड़ाने में पूर्व सशक्त है। विश्व की व्यापक संस्कृति को एक ऐसा निष्पक्ष सिद्धान्त उपलब्ध हो गया है जो साम्प्रदायिक जनता को जड़ से उखाड़ फैंकने में बड़ा ही उपयोगी सिद्ध हो रहा है। श्री ब्रह्मचारी जी के सहस्त्रों प्रवचन अपने स्वरूप में पृथक-पृथक परम पावन मन भावन अवसादहर प्रसाद हैं। जो कि विषाद को निषाद के समान समूल उन्मूलनार्थ समर्थ हैं। वे प्रवचन वेद-रहस्य के कोष हैं। प्राचीन और अर्वाचीन संस्कृति के समीचीन समन्वय हैं। आधुनिक और पुरातन इतिहास के साहसपूर्ण संरक्षण के मूर्तिमान लक्षण हैं। सुदूर व्यतीत अतीत के सर्व प्रतीत सतत चमत्कारिक विज्ञान के जलधि हैं।

जितना-जितना इनका श्रवण-मनन और निदिध्यासन करते जायेंगे उतना-उतना यह अद्‌भुत प्रसाद विविधास्वादनों का जनक बनता जायेगा।

भौतिक दृष्टि से आर्यजन विशिष्ट धार्मिक जन अदृष्ट ऐतिहासिकता से संतुष्ट यह स्थान आज यह भव्य भवनों के नानाविध कक्षों से लाक्षागृह की जिस विलक्षण शोभा को बढ़ा रहा है क्या वह प्रशंसनीय प्रसाद नहीं है ?

और क्या पाण्डवों से अकाण्ड बैर ताण्डव कर्ता गुरुकुल कलंक का यह

अंगभूत निश्शंक साहस अपने इतिहास की ओर संकेत करके जिस वास्तविकता को प्रकट कर रहा है उसे आप प्रसाद नहीं मानेंगे ?

आज तो महाभारत के होने-न-होने की चर्चा ने जिस चंचलता को जन्म देकर भारतीयता की श्रद्धा के अंचल को प्रज्वलित करना आरम्भ कर दिया है क्या उसे रोकने का यह समारम्भ समयोचित नहीं है ?

यज्ञ विज्ञान के अज्ञानी यज्ञ में जिस आज्य समर्पण को मंहगाई के कारण वर्जनीयता की संज्ञा देते हैं और गर्हणीय मद्य मांसादि को खाद्य समस्या का समाधान उस सात्विक राजसिक और तामसिक कोटि का ठीक-ठीक विश्लेषण करके सात्विकता से विश्व को विशुद्ध करना क्या यज्ञ प्रसाद नहीं कहा जाना चाहिए।

यज्ञ के माध्यम से एक ओर परमेश्वर की आराधना, दूसरी ओर वर्षा के द्वारा अकाल की निवृत्ति, पुत्र की प्राप्ति, स्वास्थ्य का लाभ, संक्रामक कीटाणुओं का संहार, फैलते हुए बात दूषणों का क्षारण, सामुदायिक अनुष्ठानों से प्रतिदिन के होने वाले अपराधों का निधन, श्रेष्ठ का संगठन आदि-आदि सैकड़ों अमूल्य लाभों को देने वाला थोड़े से धृत सामग्री व्यय वाला क्या यह यज्ञ प्रसाद सबके लिए प्रसन्नता का विषय नहीं है ?

यज्ञार्थ किए गए व्यय को अपव्यय कहने वाले हठी दुराग्राही व्यक्ति भी जब उक्त लाभों का प्रत्यक्ष अनुभव करते हैं तब वे स्वयं यज्ञ के भक्त होकर इसे वैदिक विधि में अनुरक्त हो जाते हैं क्या यह इन्द्रजाल माया (जादू)से कम प्रसाद कहा जायेगा ?

यज्ञ ही एक ऐसा माध्यम है जिसके द्वारा सभी ऊंच को, नीच को, ज्ञानी को, अज्ञानी को, बालक को, वृद्ध को, निर्बल को, सबल को, निर्धन को, सधन को, सूक्ष्म को, स्थूल को अर्थात् समस्त जगत को अपना भाग मिल जाता है। यज्ञो वै श्रेष्ठतम कर्म" यज्ञ श्रेष्ठतम कर्म कहा गया है—अर्थात् जितने भी अच्छे-से-अच्छे आचरण हैं वे यज्ञ स्वरूप ही हैं।

जीवन यज्ञ रूप ही है—यदि पूरे शरीर को यज्ञकुण्ड मान लिया जाये तो जठराग्नि अग्नि के स्थान पर, भोजन सामग्री के स्थान पर, पाचक द्रव्य समिधा के स्वरूप में, इन्द्रियां ऋत्विज, आत्मा यजमान और ज्योतिषां ज्योतिरेकं मनः ब्रह्मा हो कर दिन-रात इस यज्ञ का सम्पादन कर रहे हैं। तभी

तो वेद में "आयुर्यज्ञेन कल्पताम् प्राणो यज्ञेन कल्पताम्, वाग्यज्ञेन कल्पताम्, श्रोत्रंयज्ञेन कल्पताम्, चक्षुर्यज्ञेन कल्पतामित्यादि कहा गया है।

दूसरे रूप में यदि हृदय को अग्नि कुण्ड की संज्ञा दिया जाये तो उसमें संकल्प विकल्प समिधाएं, श्रद्धा घृत, पवित्राचरण शाकल्य स्वाध्याय ब्रह्मा स्थानीय यम-नियमादि सेवन ऋत्विज होकर उत्तमोत्तम कर्म के जनक होंगे। यज्ञ सम्बन्धी भौतिक अभौतिक आदि विविध रूपक अपनी-अपनी उचित कल्पनाओं के द्वारा करके यज्ञ की व्यापकता को ठीक-ठीक समझा जा सकता है।

"यज्ञो वै विष्णु" यज्ञ ही साक्षात परब्रह्म का स्वरूप है अतः यज्ञों के द्वारा परब्रह्म की प्राप्ति होती है—तभी तो स्मृति—

महायज्ञैश्च यज्ञैश्च, ब्राह्मीयं क्रियते तनुः।

का प्रतिपादन कर रही है। विश्व की समस्त शिल्पकलाओं और आविष्कारों का मूल भी यज्ञ ही है। यही बताने के लिए यज्ञ कुण्ड का तल प्रदेश जितना होगा उससे चौगुना मुख्य भाग होगा क्योंकि अग्निधारा मूल में अल्प और शिरोभाग में विस्तृत होकर समस्त जगत को सूक्ष्म से स्थूल बनाने के सिद्धान्त की ओर संकेत कर रही है। साधारण यन्त्र से लेकर असाधारण आकाशीय यान तक सूक्ष्म से स्थूल व्यापार का ही सर्वत्र प्रसार है। जिन विशिष्ट परमाणुओं के गुण धर्म का आधार यज्ञाग्नि है उन्हीं के क्रियात्मक कृत्य का स्वरूप यन्त्रों से नियंत्रित मिलेगा।

यज्ञ मेखला की कुल्यारूप नलिका में जो जल आकलित किया जाता है उससे एक और समस्त स्वास्थ्य विज्ञान और दूसरी ओर भौतिक विज्ञान का जन्म होता है।

२५ सहस्त्र मील घेरे की पृथ्वी का एक भाग मानव जाति के निवासार्थ और तीन भाग समुद्र जिस प्रकार वायु दूषण के दूरीकरणार्थ वैज्ञानिक पद्धति में निबद्ध है उसी प्रकार अग्नि कुण्ड की ज्वालाओं से उद्भूत काष्ठगत दूषित वायु (गैस) अग्निकुण्ड की मेखला की कुल्या (नाली)से आकृष्ट होकर विशुद्ध हो जाती है। दूसरी ओर अग्नि-सम्पर्क पाकर पानी वाष्प बनकर पयोधर का रूप धारण कर लेता है और अन्तरिक्ष की अग्नि विद्युत को उत्पन्न करता है जिससे यह विद्युत शरीर शरीर के समस्त अंगों का इच्छा मात्र के आधार पर ही परिचालन करती है और समस्त यन्त्रों को चलाने में प्रयुक्त

होती है। वेद में तेल से यंत्रों का चलाना निषिद्ध है क्योंकि उससे वायु दूषण का प्रसार होता है। यही प्रतिपादित करने के लिए वेदों में विद्युत विज्ञान विस्तार से वर्णित है और इसी का मूल यज्ञ में स्पष्ट रूप से प्रदर्शित है।

संक्रामक कीटाणुओं का निराकरण करने वाला निरापद अक्लिष्ट अकाट्य और सार्वकालिक उपाय जैसा यज्ञ है वैसा वैज्ञानिकों को आजीवन खोजने पर भी न मिलेगा। प्रत्येक व्यक्ति कुछ-न-कुछ मल-मूत्रनिष्ठीवनादि के द्वारा दुर्गन्ध निर्विवाद रूप से पैदा करता रहता है। अतः उसे इसके प्रत्युपाय में यज्ञ करना ही श्रेयस्कर है।

परमात्मा की उपासना करने के लिए भी यज्ञ से बढ़कर अन्य कोई उपकरण नहीं। पाषाणादि की पूजा न तो वैज्ञानिक पद्धति के अनुकूल है और ना ही व्यावहारिक रूप से उपयुक्त है। क्योंकि 'यज्ञो वै विष्णुः'' कहकर वेद यज्ञाग्नि को प्रकाशक होने के कारण परम प्रकाशक परमात्माग्नि तथा अपने में प्रकाशक जीवात्माग्नि आदि त्रिविध ज्योति को ध्वनि रूप ज्योति से मिश्रित करके, पार्थिवाग्नि अन्तरिक्षाग्नि (विद्यु त) और द्युलोकाग्नि (सूर्य) इन तीन प्रकार की अग्नियों का सम्बन्ध शरीर के ऊरु प्रदेश से लेकर वक्षस्थल और मस्तिष्क तक अभिन्न रूप से एकीकृत करके यज्ञ को ही मुख्यता प्रदान कर रहा है। यह विज्ञान पाषाण पूजा के माध्यम में कणमात्र भी घटित नहीं होगा।

तमसो मा ज्योतिर्गमय इस मन्त्र की संगति भी अज्ञान से विज्ञान की ओर ले जाने के लिए भौतिक यज्ञ से जीवन यज्ञ की अग्नि दीप्त करने में ही लगती है ! क्योंकि अकर्म या कुकर्म ही अन्धकार है और सत्कर्म ही प्रकाश है। अतएव—

'कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेत' का आदेश वेद दे रहा है। आवहनीयाग्नि, दाक्षिणात्य और गार्हपत्य इन तीन अग्नियों का सम्बन्ध तो यज्ञ के बिना बन ही नहीं सकता।

जिस प्रकार नेत्राग्नि सूर्याग्नि के बिना कार्य नहीं कर सकती। उसी प्रकार आत्माग्नि यज्ञ रूप कर्माग्नि के बिना पंगु रहती है और जब तक जीवन रूह यज्ञाग्नि सुसंस्कारों की सुगन्धि से नहीं भरती तब तक परमाग्नि से इसका मिश्रण नहीं हो पाता।

यदि शरीर में होने वाली कर्मेन्द्रियों को अन्धकार के गुणधर्म से आवृत्त

कहा जाए तो ज्ञानेन्द्रियों को प्रकाश के गुणधर्म से व्याप्त कहना ही पड़ेगा।

शरीर का समस्त व्यापार अन्धकार से प्रकाश की ओर ही बढ़ने का प्रयास करता रहता है। इसी को बुरे आचरण से अच्छे आचरण की ओर, दुःख से सुख की ओर, शत्रुता से मित्रता की ओर, रात्रि से दिन की ओर, आलस्य से परिश्रम की ओर, औरअज्ञान से विज्ञान की ओर ले जाने वाला यज्ञानुष्ठान कहा जाता है। शास्त्रों में भी कहा है—

सह यज्ञा प्रजा सृष्टवा, पुरोवाच प्रजापतिः।
अनेन प्रसविष्यध्मेषवोस्त्विष्ट कामधुक्॥

अर्थात् उत्तम कर्म रूप यज्ञ के साथ समस्त जीवों को जन्म देकर प्रजापालक परशेश्वर ने कहा कि हे जीवो! तुम इस श्रेष्ठ कर्म रूप यज्ञ से ही अपना विकास करो। यह तुम्हारी इच्छाओं को पूर्ण करे।

भौतिक विज्ञान मात्र से सन्तुष्ट होने वाले तथा अध्यात्म विज्ञान से नाक सिकोड़ने वाले भले ही यज्ञ की महत्ता स्वीकार न करें किन्तु उन्हें भी जाने-अनजाने में इसी यज्ञ के अनुष्ठान का प्रतिष्ठान बनना पड़ रहा है। वे जिस भौतिक-विज्ञानार्थ अटूट परिश्रम कर रहे हैं। वह कर्म भी तो यज्ञ ही है। यदि प्रत्येक कर्म स्वार्थ अर्थात् अपनेपन से विरक्त होकर प्राणीमात्र के लिए किया जाए तो यह यज्ञरूप होकर समस्त विश्व को शांति का क्षेत्र बनाकर दुखों से छुटकारा दिला दे।

जब तक यह जगतीतल ज्ञान यज्ञ की वेदी पर पदार्पण नहीं करता, तब तक अशान्ति का ही अनावश्यक आवरण ओढ़े रहेगा।

यद्यपि यज्ञों के विविध भेद हैं उनके विषय में प्रकाश देना इस छोटी-सी पुस्तिका में असम्भव है। एतदर्थ पाठकों को ऐतरेय ब्राह्मण, सांख्यान्यन ब्राह्मण आदि ग्रन्थ देखने चाहिएं। क्योंकि उनमें इनका विस्तार से वर्णन है। सोमयोग(अग्निष्टोभ), राजसूय(राज्याभिषेक), दर्शपौर्णमासेष्टि, रुद्रदेवताक, अग्निदेवताक याग, पुत्रेष्टि, अश्वनेधादि यज्ञ करना तो दूर, इनके सम्बन्ध में पूरा-पूरा ज्ञान भी केवल उंगली पर गिने जाने वाले विद्वानों को छोड़कर कहीं भी नहीं मिलेगा।

अग्निहोत्र यज्ञ भी सर्व साधारण की बुद्धि में नहीं आता। आजकल यत्र-तत्र वेद-पारायण यज्ञ होते हैं जिनमें घृतऔर सामग्री मात्र का प्रयोग ही दृष्टिगोचर होता है।

फिर भी न होने से कुछ होना अच्छा है, इस किवदन्ती के अनुसार

अधिक नहीं तो अग्निहोत्र का ही रहस्य समझने के लिए प्रयत्न किया जा सकता है।

महर्षि दयानन्द सरस्वती ने पंच महायज्ञ करने के लिए बहुत ही सरल और उपादेय प्रकार प्रदर्शित किया है।

इनके माध्यम से प्रत्येक व्यक्ति सरलता पूर्वक सांसारिकता से छुटकारा पाकर मुक्ति तक जाने का अधिकारी बन सकता है। इस लोक और परलोक को अनायास ही सुधार सकता है।

ब्रह्मयज्ञ सन्ध्या के द्वारा आत्म शुद्धि और परमात्म-चिन्तन, देवयज्ञ अग्निहोत्र से भौतिक जगत को अपने अनुकूल करना। पितृयज्ञ-माता पिता को अपनी सेवाओं से प्रसन्न रखना, अतिथि यज्ञ आगन्तुक परिचित, अपरिचित, विद्वान महात्मा आदियों का सत्कार करना और बलिवैश्व—देव यज्ञ प्राणि मात्र को अन्नादि से तृप्त करना तो प्रतिदिन का कर्त्तव्य या धर्म समझा जाना चाहिए।

इन यज्ञों में महर्षि ने जिन मन्त्रों का समावेश किया है वे सब ही एक ओर तो प्रार्थनापरक हैं और दूसरी ओर आत्म-उन्नति के प्रकार पर प्रकाश डालते हैं एवं तीसरी ओर यज्ञ सम्पादन की विधि तथा भौतिक जगत को दीर्घायुष्यपूर्ण स्वास्थ्य के अनुकूल बनाने के लिए संकेत करते हैं।

यज्ञ का सबसे बड़ा रहस्य यही है कि जिस प्रकार प्रकृतिगत समस्त वस्तुएं दूषित होकर भी स्वयं परिशुद्ध होती रहती हैं उसी प्रकार प्रत्येक व्यक्ति को बुराइयों को छोड़ते जाना चाहिए और अच्छाइयों को लेते रहना चाहिए।

यज्ञ की सुगन्धी जिस प्रकार आसपास के समस्त स्थान को सुगन्धित बना देती है उसी प्रकार जीवन में यज्ञ को प्रतिष्ठित होकर अर्थात् प्रतिष्ठा प्राप्त कोई भी पुरुष अन्तरात्मा को इतना सुगन्धित अर्थात् निर्मल कर लेता है कि उसमें बुरे संस्कार रहते ही नहीं। अतः ऐसा ही व्यक्ति वास्तविक परमेश्वर का भक्त अथवा आर्य कहलाता है। यही अन्तिम लक्ष्य रखकर यह यज्ञ प्रसाद पुस्तिका आपके हाथों में पहुंचाई जा रही है।

स्व० आचार्य लक्ष्मी नारायण चतुर्वेद, एम० ए०,<br>साहित्याचार्य, विद्या भास्कर, आयुर्वेद भास्कर<br>सम्पादक

# प्रथम खण्ड

## महाराजा अश्वपति के वृष्टि-यज्ञ का वर्णन

१ नवम्बर १९६९ को प्रातः ६ बजे बरनावा में श्री जगमोहन जी के मकान पर दिया हुआ प्रवचन)

देखो मुनिवरो ! मुझे स्मरण है कि महाराजा अश्वपति के यहां यज्ञ हो रहा था। महर्षि चाकराणी उस यज्ञ में उद्‌गाता बनने वाले थे क्योंकि वृष्टि यज्ञ का आयोजन था। महाराज अश्वपति मनु महाराज के गौत्र में उत्पन्न हुए थे। मनु परम्परा में भी लगभग कोई एक सहस्त्र प्रणाली में राज्य करते थे। उनके यहां से यह निमन्त्रण आया कि यज्ञ में चलना है। उस समय मेरी कन्या की अवस्था केवल पांच वर्ष की थी। ब्रह्मवेता बनने के लिए तत्पर हो ही गई थी ! हृदय में यह वेदना जागृत हुई कि हे पुत्री ! तुम्हारी क्या इच्छा है ? क्या तुम यहां आनन्द से रहना चाहती हो या यज्ञ में प्रविष्ट होना चाहती हो ? उसने कहा कि प्रभु ! "यत्रम् भगा प्रथम मम वेचः यशवानि ग्रंथनमम् वेचु न यज्ञं भगा वस्तु तमामी अस्वते। यज्ञ भगानम मधु कन्छनम् मेद्यो न देवं ब्रह्मणे गुरु अश्चताः।" हे गुरु ! यह आपको प्रतीत है कि यह जो यज्ञ है यह तो महापुरुष है, क्या मैं महापुरुष की शरण में नहीं जाना चाहती हूं ? यह कैसे हो सकता है ? आपको यह प्रतीत होगा महाराज दिग्ध ने याज्ञवल्क्य की सभा में क्या कहा था ? महाराजा जन्मदग्नि ने महाराज कोडंग ऋषि के यहां क्या कहा था ?

यह भी आपको प्रतीत हो गया होगा कि गार्गी ने यज्ञ के सम्बन्ध में क्या कहा है ? महर्षि भारद्वाज ने तो यहां तक कहा है कि यज्ञ ही मानव का जीवन है, यज्ञ ही मानव की प्रतिभा है, यज्ञ ही मानव के जीवन का एक सार कहा जाता है। क्या मैं यज्ञ में प्रविष्ट नहीं होना चाहती ? यह कैसे हो सकता है ? यह मैं कैसे उच्चारण कर सकती हूं ? यज्ञ तो सबसे उत्तम पुरुष है ?

जिस समय ऋषि-मुनियों का यह प्रश्न चला, जमदग्नि ने जिस समय अर्द्ध-भागा अस्तिति ऋषि से यह कहा था कि हे महाराज देवता कितने हैं तो

उन्होंने देवताओं की गणना कराते हुए तीन हजार तीन सौ छः देवताओं की गणना कराई थी। उस समय फिर प्रश्न किया गया कि देवता कितने हैं तो उन्होंने कहा कि देवता ३५ हैं। उन्होंने फिर प्रश्न किया कि देवता कितने हैं तो उन्होंने कहा कि देवता छः हैं। उन्होंने फिर प्रश्न किया कि देवता कितने हैं तो उन्होंने कहा तीन हैं। उन्होंने फिर प्रश्न किया कि देवता कितने हैं तो उन्होंने कहा दो हैं। उन्होंने फिर प्रश्न किया कि देवता कितने हैं। तो उन्होंने कहा कि केवल एक देवता है। उन्होंने कहा कि यह जो यज्ञ है यही सबका सर्वोप्रथम देवता है। यही संसार में एक देवता है क्योंकि यह जो भी कुछ हो रहा है, हमारी आपकी विचारधारा चल रही है यह भी यज्ञ है। हम जो कर्म करते हैं यह भी सब यज्ञ है।

यज्ञ का देवता कौन है। यज्ञ का देवता अश्वपति कहलाया गया है और मैं उद्गाता बनना चाहता हूं, उद्गाता का देवता अग्नि है। उन्होंने कहा कि अग्नि का देवता उसका द्यौ है। उन्होंने कहा कि द्यौ का देवता कौन है ? द्यौ का देवता अन्तरिक्ष है। अन्तरिक्ष का देवता कौन है ? गन्धर्व लोक है। गन्धर्व लोक का देवता कौन है ? गन्धर्व लोक का देवता चन्द्र लोक है। चन्द्र लोक का देवता कौन है ? चन्द्र लोक का देवता इन्द्र लोक है। इन्द्र लोक का देवता कौन है ? इन्द्र लोक का देवता प्रजापति है। प्रजापति का देवता कौन है ? प्रजापति का देवता यज्ञ कहलाया गया है।

मेरे प्यारे ऋषिवर ! जब यह वाक्य मस्तिष्क में आते रहे तो चाकरायण से पुनः प्रश्न किया कि हे अत्रि गौत्राय मैं यह जानना चाहती हूं कि यह जो तुम्हारा यज्ञमयी पुरुष है मानो हृदय की यह उद्गमता तुम्हें क्या कह रही है ? उस समय कहा कि समभेवतानी समभगावतस्म्। हे ऋषि कन्या ! मैं यही तो जानने आया हूं कि यज्ञ में मुझे क्या प्राप्त होता है। मैंने तो यह जाना है कि तुमने यह वाक्य अशुद्ध कहा है। उन्होंने कहा कि मैंने इसलिए कहा है कि मैं यह वाक्य उच्चारण न करती तो आपका मुझको निर्णय नहीं हो सकता था। आप उद्गाता बन जाइए। उन्होंने कहा कि यज्ञमान से प्रश्न करूं। उन्होंने कहा कि यज्ञमान से प्रश्न न कीजिए, क्योंकि तुम्हारा जो उत्तर है उद्गाता बनने के लिए वह उद्गाता बनने के लिए यथार्थ है क्योंकि तुम उद्गाता के देवता को जानते हो। परन्तु मैं तुम्हारे से एक वाक्य और जानना चाहूंगी कि तुम उद्गाता हो, कौन से उद्गम विचारों से आहुति दोगे?

उन्होंने कहा पुत्री ! मैं तीन विचारों से दूंगा । तीन ही विचार मेरे समीप रहते हैं। तीन प्रकार की आहुतियां होती हैं संसार में यज्ञशाला में जो आहुतियां देता है वह तीन ही प्रकार की होती हैं । मानो एक राष्ट्रीय आहुति होती है, एक ब्रह्म आहुति होती है और एक मानव आहुति होती है । तीन आहुति होती हैं। मैं तीनों आहुतियों से यज्ञ करा सकूंगा, उन्होंने कहा कि राष्ट्रीय आहुति कसी होती है, मानवीय आहुति कैसी होती है और देव आहुति कैसी होती है ? उन्होंने कहा—

देवम् समाप्रधम् ब्रह्मे अस्वाति लोकां चंचनम् वोकम् ब्रह्मे अस्वते !

जो ब्रह्म लोक में जाने वाली आहुति है जिससे हम ब्रह्म को प्राप्त हो जाते हैं मानो देखो परा विद्या से और दूसरी विचारधारा "राष्ट्रम् चटायम् चटच्यप्रभे अस्वति नामाः यज्ञम् भेवता" मानो जो यज्ञ में आहुति देने के पश्चात चटाचट होता है। चटाचट का अभिप्राय यह है कि मानव का जो शरीर है वह यज्ञ है। इस यज्ञ में जब राष्ट्रीय क्रान्ति आती है तो उसके हृदय में चटाचट होती है। जैसे अग्नि में दी हुई आहुति चटाचट को प्राप्त होती है इसी प्रकार मेरा जो यह शरीर है यज्ञ है, इसमें जितनी भी चटाचट क्रान्ति होगी मेरे मस्तिष्क में, उतना राष्ट्र पवित्र होगा, उतनी राष्ट्रीय क्रान्ति मानवत्व के लिए पवित्र होगी।

"यचयतानम् माम वेताम् ब्रह्मे अस्वति धारा मम वेचाः" तृतीय आहुति है जो मनुष्यों में प्रतिष्ठित होती है। इसलिए मैं तीन विचारों से आहुति देना चाहता हूं। ऋषि कन्या ने कहा कि यथार्थ है यह वाक्य । तुम उद्गाता बन जाओ।

"सम गतानम् मम वेचाः सम भवति मम् वेचिकृतम् ममा अस्वेति भागाम् ब्रह्मे यचतानम् मेधवा च प्रधेः ?" उस समय अश्वपति ने कहा हे ऋषि कन्या ! मैं भी चाकरायण से कुछ प्रश्न करना चाहता हूं। उन्होंने कहा कि कीजिये भगवन् ! तब वह आक्रति कन्याम् ब्रह्मे अस्तानम् मेघा प्रभे अस्ति । अब देखो मुनिवरो, महाराजा अश्वपति ने यज्ञ का चुनाव किया तो चाकरायण से कुछ प्रश्न किया गया। उन्होंने कहा कि यह जो तुम बारम्बार स्वाहा देते हो इसका क्या अभिप्राय है ? प्रत्येक वेद मन्त्र के साथ में स्वाह देते हो

इसकी मीमांसा क्या है ? उस समय महाराजा चकरायण ने कहा था "समाक्रतम् व्रधे पुनुरुक्तम् ब्रह्मा स्वाह लोका प्रधे अस्ति सुमना ग्रणाः।" मैं जो स्वाहा देता हू कि मेरे हृदय में जो दृढ़ता है, नाना प्रकार की त्रुटियां हैं वह प्रत्येक आहुति के साथ में स्वाह करके जैसे सामग्री अग्नि में भस्म हो जाती है इस प्रकार मैं भी इस संसार की जो ब्रह्ममयी ज्योति है उसे अपनाना चाहता हूं स्वाहा दे करके। जो ब्रह्म रूपी अग्नि मेरे शरीर में प्रदीप्त हो रही है, जो यज्ञ रचा है वह जो ब्रह्म रूपी अग्नि मेरे हृदय में धधक रही है उस अग्नि को स्वाहा दे करके चेतनित करना चाहता हूं। महाराजा अश्वपति ने कहा कि यथार्थ है इसको उद्गाता चुन लो। उस समय उसको उद्गाता चुन लिया गया। चुनने के पश्चात ब्रह्मा भी बनाये गये। उसके पश्चात् यह विचार आया कि अब हमें पुरोहित किसको बनाना चाहिये ? महाराजा अश्वपति के जो पुरोहित थे वह महाराजा मोगद्ध ऋषि महाराज थे। वह अक्रेति अनावृत्तम वायु गोत्र में उत्पन्न होने वाले ऋषि थे।

इसके पश्चात जब अध्वर्यु का वाक्य आया तो अब अध्वर्यु कौन बन सकता है। उस समय कहा गया कि इस कन्या को इस यज्ञ का अध्वर्यु बनाया जाये। अब वाक्य आया कि अध्वर्यु के लिये कुछ प्रश्न होते हैं कि योग्य है अथवा नहीं। उस समय कहा गया कि हम तुम्हें अध्वर्यु बनाना चाहते हैं तुम अध्वर्यु कैसे बनोगी ?

उस समय कन्या बोली कि "ब्रह्म कृताम् मम् अस्वतम् माघ वेतो लज्जाम् भगानम् प्रभे असचतिः" हे अश्वपति ! वास्तव में मैं यह जानती तो नहीं हूं परन्तु यह मैं अवश्य कह सकती हूं कि पूर्व भाग में मुझे आसन दिया जाये। पूर्व भाग जो है वह मेरे लिये आसन है, मैं वास्तव में अध्वर्यु का पालन कर सकूंगी। अध्वर्यु का अभिप्राय है उद्गम ब्रह्मे आस्वानि' मानो जो शरीर में अग्नि प्रदीप्त हो रही है उस अग्नि और सूर्य का जब समन्वय हो जाता है, दोनों का मिलान हो जाता है तो वही अध्वर्यु का कर्त्तव्य होता है।

हे प्राणम् ! प्राचम् प्रभे अस्चतम् प्रजापति न पत्नि अश्वेति कन्या ब्रह्मे ऋषि पुत्रो वृत्यानम्। अश्वपति की पत्नि ने कहा पुत्री मैं भी कुछ जानना चाहती हूं। उन्होंने कहा कि प्रश्न करो। सामग्री का शाकल्य कैसा होता है ?

कौन से शाकल्य से तुम आहुति देना चाहती हो ? तुम्हारा शाकल्य क्या है ?

हे यज्ञमान पत्नि ! शाकल्य २४ प्रकार का होता है। २४ प्रकार का शाकल्य दे करके यज्ञशाला में आहुति दी जाती है। पुनः प्रश्न किया कि हे पुत्री ! तुम कौन से शाकल्य से आहुति दोगी ? उन्होंने कहा कि संसार में १७ शाकल्य होते हैं उनकी आहुति दी जाती है। पुनः से प्रश्न किया कि तुम कौन से शाकल्य से आहुति देना चाहती हो ? उन्होंने कहा कि ११ शाकल्य होते हैं। उन्होंने फिर प्रश्न किया कि तुम कौन से शाकल्य से आहुति देना चाहती हो ? उन्होंने कहा कि वास्तव में मैं १० शाकल्य से आहुति दिलाना चाहती हूं। उन्होंने पुनः फिर प्रश्न किया तो उन्होंने कहा कि मैं एक शाकल्य से आहुति दिलाना चाहती हूं। कैसा सुन्दर वाक्य कैसा उत्तम वाक्य था। उन्होंने कहा हे देवी ! तुम इनकी मीमांसा करो जिस समय तुम यज्ञशाला में आध्वर्यु बनोगी।

चौबीस की आहुति क्या है ? तुम्हें प्रतीत है कि जब मानव जन्म लेता है और संसार की जानकारी होती है तो २४ प्रकार का इसको हर्ष होता है। जैसे हमारे यहां पांच ज्ञान इन्द्रियां होती हैं, पांच कर्म इन्द्रियां होती हैं, पांच प्राण होते हैं और मन बुद्धि यह सत्तरह बनते हैं परन्तु हर्ष और शोक मिला दिया जाता है और मानो प्रभी अस्तित मिला दिया जाता है तो इस प्रकार से यह चौबीस बन जाते हैं और सत्तरह से कैसे देना चाहती हूं पांच प्राण, पांच उप प्राण, पांच ज्ञान इन्द्रियां हैं, मन और बुद्धि है मैं इनका शाकल्य बना करके यज्ञशाला में आहुति देना चाहती हूं । उन्होंने कहा कि देखो मेरी दस इन्द्रियां हैं, दसों इन्द्रियों का शाकल्य बना करके और ग्यारहवें मन का उसमें समन्वय करके आहुति देना चाहती हूं। उस समय कहा कि तुम एक से कैसे आहुति देना चाहती हो ? उन्होंने कहा कि एक से यह कि मैं एक संकल्प से आहुति दिलाना चाहती हू। संकल्प क्या होगा ? वह संकल्प केवल जैसे प्रभु का यज्ञ है ऐसे ही मैं उस संकल्प से आहुति दिलाना चाहती हूं। उस समय यज्ञमान पत्नि ने कहा कि इसको अध्वर्यु बनाया जाये। उस समय उसे अध्वर्यु बनाया गया।

जब यज्ञ प्रारम्भ होने लगा तो यज्ञशाला में प्रविष्ट होने वाले पापड़ी

ऋषि आ पहुंचे। यज्ञशाला में अश्वपति ने उन्हें आसन दिया। ऋषि जब विराजमान हो गए तो वहां यह संकल्प था कि वृष्टि हो जानी चाहिए। मुनिवरो देखो ! संकल्प मात्र से ही जब वृष्टि का प्रारम्भ होने लगता है, यज्ञ में शाकल्य बनाये जाते हैं, बाहरिय शाकल्य और आन्तरिक शाकल्य दोनों का समन्वय हो करके ही संसार में प्रभु की चेतना और संकलनता जागरूक हो जाती है। जागरूक हो जाने के पश्चात वृष्टि प्रारम्भ होने लगी। जब वृष्टि होने लगी तो प्रजा में एक नाद होने लगा कि ऋषि परम्परा को धन्य है जो उसके मस्तिष्क में इस प्रकार की विचारधारा आ पहुंची। जब नाद बजने लगा तो यज्ञ की पूर्ण आहुति भी होनी थी। अश्वपति के यहां ६ मास तक यज्ञ चलता रहा। उस यज्ञ की पूर्ण आहुति का जब समय आया तो पूर्ण आहुति में विराजमान हो करके वहां दक्षिणा का प्रश्न आने लगा। महाराजा अश्वपति की पत्नि ने कहा कि ब्रह्मा की क्या दक्षिणा होती है, उद्गाता की क्या दक्षिणा, अध्वर्यु की क्या दक्षिणा होती है और पुरोहितों की क्या दक्षिणा होती है ?

मुनिवरो ! जब दक्षिणा के सम्बन्ध में प्रश्न चलने लगे तो ब्रह्मा से यह प्रश्न किया गया कि ऋषिवर ! मैं यह जानना चाहता हूं कि तुम्हारी दक्षिणा क्या होगी। उस समय ऋषि ने कहा था कि जो तुम देना चाहते हो दे दो। उन्होंने कहा कि जो दक्षिणा है उसी दक्षिणा को मुझसे प्रदान करो मैं उसे लेने के लिए उद्यत रहूंगा। मैं वास्तव में उस चेतना का इच्छुक हूं तुम उन शब्दों को उच्चारण करो और शब्द के साथ में मैं दक्षिणा प्रदान करूं। तो मैं यह चाहता हूं कि तुम अपने हृदय का जो संकल्प है उस संकल्प की दक्षिणा मुझे अर्पित कर दीजिए। उस समय कहा कि बहुत सुन्दर महाराज ! मैं उसका संकल्प अवश्य करूंगा। मैं उसकी दक्षिणा अवश्य प्रदान करूंगा। ब्रह्मा की कोई दक्षिणा नहीं होती। ब्रह्मा की दक्षिणा ही केवल उसका संकल्प, उसकी त्रुटियां होती हैं। इसी प्रकार पुरोहित से प्रश्न किया गया कि आप क्या दक्षिणा लेंगे। उन्होंने कहा कि मैं यह दक्षिणा लेना चाहता हूं कि यह जो तुम्हारा जीवन है यह यज्ञमय बना रहे। मैं इस दक्षिणा को चाहता हूं। उद्गाता से कहा कि हे चाकरायण तुम क्या दक्षिणा लेना चाहते हो जो वाक्य उच्चारण करोगे मैं वही दक्षिणा प्रदान करूंगा। उन्होंने कहा कि मैं यह चाहता हूं कि मेरे जो उद्गम विचार हैं, मेरा जो उद्गाता पन है वह तुम्हारे

गृह में सदैव बना रहे। उन्होंने कहा कि बहुत सुन्दर भगवन ! मैंने इसको प्रदान कर दिया है। उस समय कन्या पुत्री से कहा गया कि हे पुत्री तू क्या चाहती है ? उसने कहा कि मैं यह दक्षिणा चाहती हूं कि मैंने जो यह नाना २४ से लेकर के एक संकल्प के साथ में जो शाकल्य से आहुति दिलाई है मैं इसकी दक्षिणा चाहती हूं कि २४ प्रकार की जो प्रतिभा हैं यह दक्षिणा मुझे अर्पित कर दीजिये। यह मेरे गृह में, मेरे राष्ट्र में सदैव चलती रहेगी जिससे यह राष्ट्र ऋषियों का बन जायेगा। इस कामना के साथ उन्होंने कहा कि वास्तव में मैंने सब यह दक्षिणा प्रदान कर दी है।

अब प्रजापति पत्नि यज्ञ शाला में एक आसन पर स्थिर हो गई और ब्रह्मा से कहा कि तुम मुझसे क्या दक्षिणा चाहते हो। उन्होंने कहा कि देवी ! मैं तेरे से यह दक्षिणा चाहता हूं कि तेरे हृदय में जो मानवीय अग्नि प्रदीप्त होती रहती है वह अग्नि इसी प्रकार धधकती रहे। इस अग्नि की मुझे दक्षिणा दे दीजिए कि यह अग्नि शान्त न हो पाए। उन्होंने कहा कि मैंने प्रदान कर दी। पुरोहित से कहा कि हे पुरोहित देवता ! तुम मेरे से क्या दक्षिणा चाहते हो ? हे देवी ! मैं तेरे से यह दक्षिणा चाहता हूं कि तेरे गर्भ में जिस बालक का जन्म हो उसमें और तेरे में कोई अन्तर नहीं होना चाहिए। उन्होंने कहा मैंने यह भी दक्षिणा प्रदान कर दी है। अब उद्गाता से प्रश्न किया गया कि तुम मुझसे क्या दक्षिणा पान करना चाहते हो ? उन्होंने कहा कि मैं यह दक्षिणा चाहता हूं कि राष्ट्र में तुम्हारे यहां जो भी पुत्रियां हों, कन्यायें हों वह किसी प्रकार के दुराचार में न रह करके यह जो मैंने उद्गम विचार, मैंने पुनरुक्ति तीनों से आहुति दी है, यह तुन्हारे सर्वत्र राष्ट्र में कन्याओं के समीप बनी रहे, उन्होंने कहा बहुत सुन्दर यह भी मैंने प्रदान कर दी। ऋषि कन्या से कहा कि हे देवी ! तू क्या चाहती है ? यों तो तू आयु में सूक्ष्म है, परन्तु माता के तुल्य तू क्या चाहती है ?

'समागच्छम् ब्रह्मे व्यापनोति तम ब्रह्मणे वाचा ब्रह्मे जातनोति कामाः वृघ्म ब्रह्मे'।

हे देवी ! तेरी मेरी एक जाति है। मैं तुम्हें क्या दक्षिणा प्रदान कर सकती हूं। उन्होंने कहा कि यहां जाति का प्रश्न नहीं है, यहां यज्ञ की दक्षिणा

का प्रश्न है। तो तुम क्या चाहती हो? उन्होंने कहा कि "सम भवेतानम चत-रुत लोकाः अश्वेति भागम् ब्रह्मणे आचाः" मैं यह चाहती हूं जातिय नाते नहीं उच्चारण कर सकती कि तुम्हारा और मेरा दोनों का समन्वय हुआ है। तुमने मुझे ऐसे सुन्दर यज्ञ का अध्वर्यु बनाया है, शाकल्य का स्वामी बनाया है, मैं यह चाहती हूं कि मैंने जो इस प्रकार के शाकल्य को बनाया है वह तुम्हारे इस राष्ट्र में, तुम्हारे द्वारा वह जो तुम्हारी जठाग्नि में शाकल्य शुद्ध पवित्र होता है। इसी प्रकार का शाकल्य बना रहेगा। चरित्र रूपी जो शाकल्य है वह तुम्हारा बना रहेगा तो तुम्हारे अश्वपति का राष्ट्र पवित्र होगा। मैं यह दक्षिणा चाहती हूं। उन्होंने कहा हे मातेश्वरी! मैंने तुम्हें प्रदान कर दिया।

दक्षिणा का प्रश्न तो समाप्त हो गया परन्तु जब अपने-अपने गृह को प्रस्थान करने लगे तो महाराजा अश्वपति ने अपनी पत्नी से कहा कि देवी! अब द्रव्य की प्रदानता होनी चाहिए क्योंकि दक्षिणा तो हमने प्रदान कर दी है और दक्षिणा तो हमारी पूर्ण होनी चाहिए जो हमने दी है। परन्तु अब हमें इनको कुछ देना चाहिए। क्या देना चाहिए? पालन-पोषण के लिए देना चाहिए। शारीरिक तत्वों के लिए बाहरीय दक्षिणा और देनी चाहिए। ऐसा स्मरण आ रहा है जैसे मैं यज्ञशाला में प्रविष्ट हूं। अब जब यज्ञशाला में द्रव्य की प्रदानता होने लगी तो महाराजा चाकरायण को सहस्र मुद्रा अर्पित की और उन्होंने स्वीकार कर लीं।

पुरोहित जी को भी एक सहस्र मुद्रा प्रदान कीं और उन्होंने भी स्वीकार कर लीं, उसके पश्चात् जब ब्रह्मा को बाहरीय दक्षिणा देने लगे तो वह नग्न थे। स्वर्ण के रथ को मुद्राओं से परिपक्व करके वह ब्रह्मा को अर्पित कर दिया। इसके पश्चात् अब अध्वर्यु की दक्षिणा का प्रश्न था। अध्वर्यु की दक्षिणा जब देने लगे तो अध्वर्यु की दक्षिणा के लिए अश्वपति पत्नि ने प्रसन्न हो करके कहा कि महाराज जितना सुयोग्य ब्रह्मा है उतना ही सुयोग्य अध्वर्यु है। इसको स्वर्ण रथ के साथ एक सहस्र मुद्रा और एक सहस्र गऊयें प्रदान की जाएं। उन्होंने कहा कि देवी! ऐसा नहीं होना चाहिए, क्योंकि यज्ञ में गऊयें हमने किसी को प्रदान नहीं की हैं। इसलिए हमारे लिए गऊयें देना योग्य नहीं है। उन्होंने कहा कि भगवन! यह कन्या है यह आयु में कितनी सूक्ष्म है और ज्ञान इसका कितना प्रबल। तुम ज्ञान से देना चाहते हो अथवा आयु से देना

गृह में सदैव बना रहे। उन्होंने कहा कि बहुत सुन्दर भगवन ! मैंने इसको प्रदान कर दिया है। उस समय कन्या पुत्री से कहा गया कि हे पुत्री तू क्या चाहती है ? उसने कहा कि मैं यह दक्षिणा चाहती हूं कि मैंने जो यह नाना २४ से लेकर के एक संकल्प के साथ में जो शाकल्य से आहुति दिलाई है मैं इसकी दक्षिणा चाहती हूं कि २४ प्रकार की जो प्रतिभा हैं यह दक्षिणा मुझे अर्पित कर दीजिये। यह मेरे गृह में, मेरे राष्ट्र में सदैव चलती रहेगी जिससे यह राष्ट्र ऋषियों का बन जायेगा। इस कामना के साथ उन्होंने कहा कि वास्तव में मैंने सब यह दक्षिणा प्रदान कर दी है।

अब प्रजापति पत्नि यज्ञ शाला में एक आसन पर स्थिर हो गई और ब्रह्मा से कहा कि तुम मुझसे क्या दक्षिणा चाहते हो। उन्होंने कहा कि देवी ! मैं तेरे से यह दक्षिणा चाहता हूं कि तेरे हृदय में जो मानवीय अग्नि प्रदीप्त होती रहती है वह अग्नि इसी प्रकार धधकती रहे। इस अग्नि की मुझे दक्षिणा दे दीजिए कि यह अग्नि शान्त न हो पाए। उन्होंने कहा कि मैंने प्रदान कर दी। पुरोहित से कहा कि हे पुरोहित देवता ! तुम मेरे से क्या दक्षिणा चाहते हो ? हे देवी ! मैं तेरे से यह दक्षिणा चाहता हूं कि तेरे गर्भ में जिस बालक का जन्म हो उसमें और तेरे में कोई अन्तर नहीं होना चाहिए। उन्होंने कहा मैंने यह भी दक्षिणा प्रदान कर दी है। अब उद्गाता से प्रश्न किया गया कि तुम मुझसे क्या दक्षिणा पान करना चाहते हो ? उन्होंने कहा कि मैं यह दक्षिणा चाहता हूं कि राष्ट्र में तुम्हारे यहां जो भी पुत्रियां हों, कन्यायें हों वह किसी प्रकार के दुराचार में न रह करके यह जो मैंने उद्गम विचार, मैंने पुनरुक्ति तीनों से आहुति दी है, यह तुन्हारे सर्वत्र राष्ट्र में कन्याओं के समीप बनी रहे, उन्होंने कहा बहुत सुन्दर यह भी मैंने प्रदान कर दी। ऋषि कन्या से कहा कि हे देवी ! तू क्या चाहती है ? यों तो तू आयु में सूक्ष्म है, परन्तु माता के तुल्य तू क्या चाहती है ?

'समागच्छम् ब्रह्म व्यापनोति तम ब्रह्मणे वाचा ब्रह्म जातनोति कामाः वृध्म ब्रह्म'।

हे देवी ! तेरी मेरी एक जाति है। मैं तुम्हें क्या दक्षिणा प्रदान कर सकती हूं। उन्होंने कहा कि यहां जाति का प्रश्न नहीं है, यहां यज्ञ की दक्षिणा

का प्रश्न है। तो तुम क्या चाहती हो? उन्होंने कहा कि "सम भवेतानम चतरुत लोका: अश्वेति भागम् ब्रह्मणे आचा:" मैं यह चाहती हूं जातिय नाते नहीं उच्चारण कर सकती कि तुम्हारा और मेरा दोनों का समन्वय हुआ है। तुमने मुझे ऐसे सुन्दर यज्ञ का अध्वर्यु बनाया है, शाकल्य का स्वामी बनाया है, मैं यह चाहती हूं कि मैंने जो इस प्रकार के शाकल्य को बनाया है वह तुम्हारे इस राष्ट्र में, तुम्हारे द्वारा वह जो तुम्हारी जठाग्नि में शाकल्य शुद्ध पवित्र होता है। इसी प्रकार का शाकल्य बना रहेगा। चरित्र रूपी जो शाकल्य है वह तुम्हारा बना रहेगा तो तुम्हारे अश्वपति का राष्ट्र पवित्र होगा। मैं यह दक्षिणा चाहती हूं। उन्होंने कहा हे मातेश्वरी! मैंने तुम्हें प्रदान कर दिया।

दक्षिणा का प्रश्न तो समाप्त हो गया परन्तु जब अपने-अपने गृह को प्रस्थान करने लगे तो महाराजा अश्वपति ने अपनी पत्नी से कहा कि देवी! अब द्रव्य की प्रदानता होनी चाहिए क्योंकि दक्षिणा तो हमने प्रदान कर दी है और दक्षिणा तो हमारी पूर्ण होनी चाहिए जो हमने दी है। परन्तु अब हमें इनको कुछ देना चाहिए। क्या देना चाहिए? पालन-पोषण के लिए देना चाहिए। शारीरिक तत्वों के लिए बाहरीय दक्षिणा और देनी चाहिए। ऐसा स्मरण आ रहा है जैसे मैं यज्ञशाला में प्रविष्ट हूं। अब जब यज्ञशाला में द्रव्य की प्रदानता होने लगी तो महाराजा चाकरायण को सहस्र मुद्रा अर्पित की और उन्होंने स्वीकार कर लीं।

पुरोहित जी को भी एक सहस्र मुद्रा प्रदान कीं और उन्होंने भी स्वीकार कर लीं, उसके पश्चात् जब ब्रह्मा को बाहरीय दक्षिणा देने लगे तो वह नग्न थे। स्वर्ण के रथ को मुद्राओं से परिपक्व करके वह ब्रह्मा को अर्पित कर दिया। इसके पश्चात् अब अध्वर्यु की दक्षिणा का प्रश्न था। अध्वर्यु की दक्षिणा जब देने लगे तो अध्वर्यु की दक्षिणा के लिए अश्वपति पत्नि ने प्रसन्न हो करके कहा कि महाराज जितना सुयोग्य ब्रह्मा है उतना ही सुयोग्य अध्वर्यु है। इसको स्वर्ण रथ के साथ एक सहस्र मुद्रा और एक सहस्र गऊयें प्रदान की जाएं। उन्होंने कहा कि देवी! ऐसा नहीं होना चाहिए, क्योंकि यज्ञ में गऊयें हमने किसी को प्रदान नहीं की हैं। इसलिए हमारे लिए गऊयें देना योग्य नहीं है। उन्होंने कहा कि भगवन! यह कन्या है यह आयु में कितनी सूक्ष्म है और ज्ञान इसका कितना प्रबल। तुम ज्ञान से देना चाहते हो अथवा आयु से देना

चाहते हो, यह मैं नहीं जान पाई। उन्होंने जहा कि देवी ! हमें देना चाहिए ज्ञान से ही परन्तु ज्ञान किसी का सूक्ष्म नहीं है। यह तो हमारे सौभाग्य हैं, हम जितनी इनके चरणों की वन्दना कर सकें उतनी ही सूक्ष्म है परन्तु देना चाहिए। पत्नी की हठ के साथ वह रथ उसे प्रदान किया गया। जब प्रदान करने लगे तो ऋषि कन्या ने कहा कि मै इसको स्वीकार नहीं करूंगी क्योंकि यह मेरे योग्य ही नहीं है। मुझे एक सहस्र गऊयें नहीं चाहिएं और न मुझे यह स्वर्ण का रथ चाहिए। मैं तो यह चाहती हूं कि मेरा ज्ञान ऐसे ही प्रदीप्त रहता रहे। उन्होंने कहा कि नहीं, तुम्हें यह स्वीकार करना होगा। मैं इसे स्वीकार नहीं करूंगी इससे मैं असंतुष्ट हो जाऊंगी और तुम्हारे यज्ञ में विघ्न आ जाएगा और यज्ञ में किसी प्रकार को बाधा नहीं होनी चाहिए। अध्वर्यु का अप्रसन्न होना ही यज्ञशाला में यज्ञ का भ्रष्ट हो जाना है जब यह वाक्य महाराजा अश्वपति के मस्तिष्क में आया तो उन्होंने कहा कि मैं यह वाक्य कैसे स्वीकार करूं परन्तु यह वाक्य तो जो स्वीकार करने योग्य है परन्तु क्या प्रदान करें ? उन्होंने कहा कि जो इच्छा। अश्वपति ने कहा कि मेरी इच्छा तो पूर्ण हो चुकी है अब तुम अपनी इच्छा प्रकट करो। तो उन्होंने कहा कि मेरी इच्छा यह है कि जितना द्रव्य आपने उद्‌गाता को दिया है उतना मुझे प्रदान कर दीजिए, क्योंकि मैं उसी का अधिकारी हूं ! यहां अधिकारी अनाधिकारी का प्रश्न आ जाता है। कन्या को एक सहस्र मुद्रा प्रदान की गई। रथ और मुद्रा को लेकर वहां से प्रस्थान किया।

अब मार्ग में चले जा रहे हैं और गुरु के प्रश्न हो रहे हैं। हे भगवन ! स्वर्ण के रथ को आप क्या करोगे, आप वस्त्र भी ग्रहण कहीं करते, कोई वस्तु नहीं है, आपने ब्रह्मा पद को अपनाया है और इतने द्रव्य को अपना लिया है, द्रव्य का आप क्या कर सकेंगे, ? उन्होंने कहा कि देवी ! यह हमारे कार्यों में आ जाएगा। महाराज क्या कार्य करोगे ? वास्तव में यह द्रव्य तो कोई सम्पदा नहीं है। उन्होंने कहा कि नहीं देवी ! यह वास्तविक सम्पदा तो नहीं है परन्तु वास्तविक सम्पदा के साथ में यह हमारे पालन-पोषण में तो आ जायेगी। पालन पोषण भी तो एक वास्तविक सम्पदा होती है। तो भगवन ! इससे पूर्व आप क्या कार्य करते थे। इससे पूर्व आपके शरीर की पालना पोषणा कैसे होती थी ? उन्होंने कहा देवी ! वह तो प्रायः प्रभु देता ही है। हे भगवन ! यदि हम इस द्रव्य को त्याग दें तो क्या प्रभु अब नहीं दे सकेगा।

उन्होंने कहा पुत्री ! अवश्य प्रदान करेगा परन्तु यज्ञमान के यहां से जो हमें प्राप्त हुआ है वह हमारे पालन पोषण में आ जाना और उसका संकल्प पूरा हो जाना बहुत अनिवार्य है। तो क्या प्रभु ! मैं यह स्वीकार कर सकती हूं कि मैं इस द्रव्य को अपनाकर चलूं ? उन्होंने कहा कि नहीं पुत्री ! अपनाओ या न अपनाओ परन्तु तुम्हें यह वाक्य स्वीकार करना होगा कि महाराजा अश्वपति के यहां जो वस्तु हमें प्रदान हुई है वह तो बहुत ही सुन्दर है। वह उनका संकल्प है, उसी संकल्प के साथ-साथ हमारा जीवन बनेगा। उन्होंने कहा तो चलिये भगवन !

परन्तु जब प्रश्न उत्तरों के बिना न रहा गया तो मार्ग में रथ को स्थिर कर लिया और स्थिर करके यह कहा कि आप यज्ञ के ब्रह्मा बने मेरे प्रश्नों का उत्तर दो। उसके पश्चात् मार्ग में रथ आगे चलेगा। उन्होंने कहा कि पुत्री विराजमान हो जाओ। दोनों विराजमान हो गए और यह कहा कि भगवन ! आपने मेरे से यह कहा था कि जो प्रकृतिवाद है यह हमारे विनाश का कारण बन जाता है फिर आपने विनाश का कारण क्यों अपना लिया है। उन्होंने कहा कि हे देवी। यह मार्ग जो हमने अपनाया है यह विनाश का वास्तविक मार्ग नहीं है क्योंकि विनाश का मार्ग उस काल में हो जाता है जबकि हम इसमें संलग्न और इसमें सक्रिय हो जाते हैं। हम इसमें सक्रिय नहीं हैं, हमारा इसमें कोई मिलन नहीं है, हम इससे पृथक भी हैं और इसमें संलग्न भी हैं। तो उन्होंने कहा तो भगवन ! आप पृथक कैसे हैं ? उन्होंने कहा कि पुत्री ! तुम दृष्टिपात कर रही कि अंग कौन-सा ऐसा है जो संलग्न है किसी कार्य में। उन्होंने कहा कि यह तो नहीं है परन्तु आपके मन की भावना यह क्या कह रही है। आपने इसको अपना लिया है। मेरे विचार में तो यह आता है कि यह सब द्रव्य अश्वपति के राष्ट्र के लिए अर्पित कर दिया जाये। उन्होंने कहा कि पुत्री ! ऐसा नहीं होगा क्योंकि ऐसा होना हमारे लिए असम्भव है क्योंकि यह यज्ञ की दक्षिणा है। यज्ञ की दक्षिणा को इस प्रकार प्रदान करना हमारे लिए योग्य नहीं है। उन्होंने कहा तो भगवन ! मैं तो आगे जाऊंगी नहीं। मैं तो यहीं आसन लगाऊंगी क्योंकि मैंने तो अपने प्रथम वाक्यों में कहा है कि नाना प्रकार की ऋषि कन्याओं को मैंने धिक्कारा है और मैंने भारद्वाज गोत्र को भी धिक्कारा है, मुद्गल गोत्र को भी धिक्कारा है इस सम्बन्ध में। मैं उनको अब क्या उत्तर दे सकूंगी।

